# ॥ श्रीबालकृष्ण-ग्रन्थावली ॥

श्रीबागरोदित्तात्त भट्टस्येदं पुस्तकम्

श्रीमल्लघुभट्टोपनाम-श्रीबालकृष्णभट्टविरचितग्रन्थसंग्रहात्मिका

# ॥ श्रीबालकृष्ण-ग्रन्थावली ॥

प्रमेयरत्नार्णवस्य पूर्वोत्तरार्धाभ्यां निर्णयार्णवेन
सेवाकौमुद्या परिशिष्टान्तर्गतैः
त्रिभिः लेखैः च
मण्डिता



श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ. हो. ट्रस्ट. प्रकाशिता

श्रीलालूभट्टोपनाम-श्रीबालकृष्णभट्टविरचितग्रन्थसंग्रहात्मिका

# ॥ श्रीबालकृष्ण-ग्रन्थावली ॥

प्रमेयरत्नार्णवस्य पूर्वोत्तरार्धाभ्यां निर्णयार्णवेन

सेवाकौमुद्या परिशिष्टान्तर्गतैः

त्रिभिः लेखैः च

मण्डिता



श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविट्ठलेशप्रभुचरण आ.हो.ट्रस्ट. प्रकाशिता

प्रकाशक:
श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविठ्ठलेशप्रभुचरण आ.हो.ट्रस्ट.
वैभव को-ऑपरेटिव्ह सोसायटी,
पुना-बेंगलोर रोड, कोल्हापुर,
महाराष्ट्र.

सम्पादक :
गोस्वामी श्याम मनोहर.

प्रथम संस्करण : वि.स.२०५४
प्रति : १०००

निःशुल्कवितरणार्थ

मुद्रक :
शैलेश प्रिन्टर्स.
१४, चुनावाला इन्डिष्ट्रीयल इस्टेट,
कोंडी-वीटा,
अंधेरी (पूर्व),
मुंबई ४०००५९

॥श्रीकृष्णाय नमः॥

॥ श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ॥

# प्राक्कथन

### उपक्रम

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणकी (क)तत्त्वदृष्टि (ख)भगवल्लीलादृष्टि और (ग)कर्तव्यदृष्टि को भलीभांति समझनेकेलिये स्वयं महाप्रभुद्वारा विरचित साहित्यमेंसे तत्त्वदीपनिबन्धान्तर्गत क्रमशः [क]शास्त्रार्थप्रकरण, [ख]भागवतार्थप्रकरण; [ग]षोडशग्रन्थ, पञ्चश्लोकी, शिक्षाश्लोकी और उक्त त.दी.नि.के सर्वनिर्णयप्रकरणान्तर्गत साधनप्रकरण अतीव उपादेय होते हैं.

प्रायः इन सभी ग्रन्थोंके ऊपर वाल्लभ सम्प्रदायके परवर्ती विद्वानोंने व्याख्यासाहित्य भी यथेष्ट मात्रामें प्रकट किया ही है.

### श्रीलालूभट्टजीके साहित्यका महत्त्व

मूलग्रन्थोंके साथ अध्ययनारम्भ जिन्हें क्लिष्ट लगता हो ऐसे जिज्ञासु अध्येताओंकेलिये वाल्लभ सम्प्रदायमें कालक्रमशः तीन ग्रन्थ प्रकट हुवे : लालूभट्टोपनाम श्रीबालकृष्ण भट्टद्वारा रचित *प्रमेयरत्नार्णव*, काशीस्थ श्रीगिरिधरजीद्वारा रचित *शुद्धाद्वैतमार्तण्ड*; और, गट्टुलालोपनाम श्रीगोवर्धन भट्टद्वारा रचित *वेदान्तचिन्तामणि* ( *पञ्चदशी* ).

वाल्लभ सम्प्रदायके दुर्गम सिद्धान्तकाननको सुगम उपवन बना देनेवाले इन प्रक्रियाग्रन्थोंके निर्माताओंने उक्त काननमें निरन्तर परिश्रमपूर्वक परिभ्रमण करके प्राप्त स्वमार्गीय बोधपद्धतिको सर्वसुलभ बना देना चाहा है. फिरभी स्वयं मेरे अध्ययनाध्यापनके दीर्घकालिक अनुभवके आधारपर इतना तो निश्चिततया मैं कह ही सकता हूं कि इन तीनोंमें श्रीलालूभट्टजीद्वारा विरचित *प्रमेयरत्नार्णव* ग्रन्थकी कुछ अनूठी ही उपादेयता है. क्योंकि वाल्लभदृष्टिके प्राथमिकबोधोपयोगी जिस तरहके चुनिंदा प्रमेयोंका संकलन *प्रमेयरत्नार्णव*में हुवा है, वह अन्यत्र सुलभ नहीं है. इन सैद्धान्तिक प्रमेयोंके प्रमाणभूत श्रुति-गीता-ब्रह्मसूत्र-भागवतरूपी प्रमाणचतुष्टयीके जैसे

सुस्पष्ट वचनोंका संकलन यहां हुवा, वह भी नितान्त अवधारणीय है. इस प्रमाणचतुष्टयीके व्याख्यासाररूप जैसे आचार्यचरणोंके वचनोंका यहां संकलन हुवा है, वह भी जिज्ञासु अध्येताओंकेलिये निरतिशय उपकारक होता है. और अन्तमें इन सबके आधारपर जैसी निष्कृष्ट परिभाषा या जैसा विश्लेषण यहां प्रस्तुत किया गया है, वह भी प्राथमिक बोधको अतीव सुग्राह्य बन देता है. अपनी इस अद्भुत तथा जटिल शैलीको निभाते हुवे भी ग्रन्थकार अपने निरूपणको कहीं बोझिल नहीं होने देते. परिणामरूपेण कहने भरको यह *प्रमेयरत्नार्णव* है; अन्यथा, यह तो प्रमाणरत्नसरोवर भी है और परिभाषारत्नसरोवर भी. वैसे ‘‘लक्षणप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिः’’ के चिन्तनादर्शको देखनेपर सुपरिभाषित-प्रमाणसिद्ध पदार्थको ही ‘प्रमेय’ कहा जाता होनेसे *‘प्रमेयरत्नार्णव’* भी सर्वथा सार्थक ही अभिधान है. यह शैली *निर्णयार्णव ग्रन्थमें तो अप्रसक्त है फिरभी सेवाकौमुदी* में तो आवश्यकताके अनुसार निभायी ही गयी है.

## ग्रन्थकर्तृपरिचय

वाल्लभ सम्प्रदायके स्वर्णयुगको अपने स्वर्णिम चतुष्कोणकी मुद्रासे अंकित करनेवालोंमें: श्रीहरिरायजी, श्रीपुरुषोत्तमजी, लेखकार श्रीवल्लभजी तथा श्रीलालूभट्टजी यों चार सुनहली रेखाओंमेंसे चतुष्कोणघटकरेखारूप प्रस्तुत ग्रन्थावलीके कर्ता भी हैं.

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके समयमें ही आन्ध्र प्रदेशसे उत्तरभारतमें स्थलान्तरण करनेवाले कतिपय परिवारोंमेंसे एक परिवार श्रीलालूभट्टोपनामक श्रीबालकृष्ण भट्टके पूर्वजोंका भी सम्भवतः था. अन्यथा प्रभुचरणके कालमें तो निश्चित ही इनके पूर्वज गोकुलमें आ ही बसे थे, यह तो इस कुलके उत्तरभारतीय ज्ञातिनाम ‘गोकुलस्थ-बागरोदी’ के आधारपर ही निर्धारित हो जाता है. यह तथ्य प्रभुचरणात्मज श्रीगिरिधरजीकी पत्नीके पितामह श्रीमधुसूदनभट्टद्वारा प्रदत्त इस इतिवृत्तसे भी प्रमाणित होता है:—

आत्मनः सुखवासार्थं महावनसमीपतः यमुनातीरम् आश्रित्य

स्थलं रम्यम् अयाचिषुः. अथ स्वाधिकृतैः भूमेः पत्रं संलेख्य भूपतिः स्वनाममुद्रासहितं दीक्षितेभ्यः तदा अर्पयत्, ततो मौहूर्तिकादिष्टे मुहूर्ते विधिपूर्वकं ग्रामं गोकुलनामानं स्थले तत्र न्यवासयन्. अब्देऽष्टनेत्राङ्गमही(१६२८)प्रमाणे तपस्यमा-सस्य तमिस्रपक्षे दिने(७) दिनेशस्य शुभे मुहूर्ते श्रीगोकुलग्रामनिवास आसीत्. वृत्तान्तम् इमम् आकर्ण्य सजातीयाः द्विजोत्तमाः कुटुम्बसहिताः तत्र वासार्थं समुपागमन्''.

(वाधूलसवंशावली).

श्रीमद्वल्लभवंशजगोस्वामिपरिषदद्वारा प्रकाशित *उत्तरभारतीय आन्ध्र (तैलंग)-भट्ट-वंशवृक्ष* में, यह कुल आत्रेय-आर्चनस-शावास्य-त्रिप्रवरान्वित कृष्णयजुर्वेदान्तर्गत तैत्तिरीयापस्तम्बशाखाध्यायीके रूपमें निर्दिष्ट ब्राह्मणकुल है. इस वंशवृक्षमें मूलपुरुषतया सर्वप्रथम श्रीयज्ञनारायण भट्टका नाम उल्लिखित है. इनके दो पुत्र हुवे : १.विश्वनाथ तथा २.शिवनाथ. इनमें श्रीविश्वनाथजी महाप्रभुके द्वारा पुष्टिसम्प्रदायमें दीक्षित हुवे थे. अपने द्वितीयात्मज प्रभुचरणके साथ इनकी तृतीयकन्या श्रीरुक्मिणीजीके सम्बन्धका प्रस्ताव जब महाप्रभुने इनके समक्ष रखा तब इस शर्तके साथ इन्होंने उस प्रस्तावको स्वीकार किया कि इस सम्बन्धके कारण स्वयं महाप्रभु और उनके बीच गुरुशिष्यके सम्बन्धमें किसी भी तरह नमस्कारोत्थानादिके लौकिकव्यवहारको निभानेका संकोच नहीं बरता जायेगा (द्रष्टव्य : श्रीगोकुलेशहास्यामृतप्रसंग.३१९). इनके दो पुत्र हुवे : १.श्रीकृष्णजी तथा २.श्रीगोविन्दजी. प्रभुचरणद्वारा लिखित विविध पत्र, जो *पुष्टिभक्तिसुधा* मासिक पत्रिकाके चतुर्थवर्षके ४-५-६ अंकोंमें आजसे अस्सी-पिच्चासी वर्षपूर्व प्रकाशित हुवे थे उनमें क्रमशः ३रे, ५वें तथा १२वें पत्रोंमें इन श्रीगोविन्दजीका उल्लेख प्रभुचरणने किया है. ये श्रीगोविन्द भट्ट तथा प्रभुचरणकी ज्येष्ठात्मजा श्रीशोभा बेटीजीके पति श्रीगणेश हरिहर दीक्षित रायपुरुषोत्तमदास तथा राजा बीरबल के पास किसी कार्यवश ठहर गये थे ऐसा उल्लेख भी प्रभुचरण ''*गोविन्दभट्ट-गणेशभट्टौ*

*रायपुरुषोत्तम-वीरवरराजयोः निकटे सपदि तिष्ठतः''* (प्रभु.चर.पत्र.३) करते हैं. इनमेंसे श्रीकृष्ण भट्टके पुत्र श्रीगोपीकान्त भट्टके साथ प्रभुचरणकी श्रीकमला या श्रीदेवका बेटीजीमेंसे किसी एकका विवाह हुवा था. इन अपने जीजाजीके घर भोजन करने श्रीगोकुलनाथजी पधारे थे वह प्रसंग *श्रीगोकुलेशहास्यामृत* ग्रन्थके २४५वें प्रसंगमें वर्णित हुवा है. इनके पुत्र श्रीमधुसूदन भट्टके साथ श्रीगोकुलनाथजीका स्नेहभाव बहोत था यह व्यारावाले गोपालदासके द्वारा विरचित *मालोद्धार* ग्रन्थके अवलोकन करनेपर प्रकट होता है. इन्हें ही श्रीगोकुलनाथजी अपने साथ काश्मीर ले गये थे; और, शहंशाह जहांगीरके निषेधके बावजूद इन श्रीमधुसूदनजीको दरबारमें हुयी पेशीके समय भी अपने साथ ही रखा था— ''*ए संग तुम्हारे कौन है? देशाधिपति कह्युं तेह, ए हमारो भाणेज है उत्तर दीधो एह. इनकूं यहां काहे कू लाये इनको कहा यहां काज? मेरे संग हुतो अरु संग आयो एम कह्यूं महाराज*'' (मालो.४।६।१७७-१७८). इन्हें, अतएव, 'भाणेजभट्ट' नामसे भी पुकारा जाता था. सो वह प्रभुचरणके दौहित्र होनेके अर्थमें ही हो सकता है. प्रभुचरणकी ज्येष्ठात्मजा शोभा बेटीजीका तो विवाह काश्यप-त्रिग्रह श्रीहरिहर दीक्षितके पुत्र श्रीगणेश दीक्षितके साथ हुवा था. ये श्रीहरिहर दीक्षित महाप्रभुके कालमें ही प्रयागराजके समीप अड़ैलमें आ कर बस गये थे. ऐसा अनुमान प्रभुचरणद्वारा अपने अड़ैलनिवासी ज्येष्ठभ्राता श्रीगोपीनाथजीको जतिपुरा-गोवर्धनसे लिखे पत्रमें ''*यादवेन्द्रपुरीषु ब्रह्मानन्ददीक्षितेषु हरिहरनागनाथचूडादिषु नमस्काराः*'' (प्रभु.चर.पत्र.६) के आधारपर सिद्ध होता है. इन्हीं श्रीगणेश दीक्षितके तृतीय पुत्र श्रीगोपीनाथजीको तेलगुभाषामें लिखा हुवा प्रभुचरणका पत्र भी उपलब्ध होता है(प्रभु.चर.पत्र.१२). श्रीयमुना — श्वशुरगृहनाम 'लक्ष्मी'— बेटीजी, जिनका वाग्दान विष्णुयागानुष्ठानमें होताके रूपमें आये ऋग्वेदान्तर्गत आश्वलायन-शाकल-शाखाध्यायी काश्यप-रेही(पातालभेदी) श्रीनारायणैय्याके आत्मज पेरुभट्टोपनाम विष्णुअय्याके लिये वि.सं.१६१३-१६१५के बीच कभी प्रभुचरणने किया था. यह *सम्प्रदायकल्पद्रुम* नामक ग्रन्थके ''*विष्णुयज्ञ विधिवत् जु करि विठ्ठलनाथ प्रवीण, विदा करत होतासुत हिं यमुनाकों...दीन*'' (सम्प्र.क.द्रु.७।८७) उल्लेखवश सिद्ध होता

है. अपने तृतीय पत्रमें *"यमुनादिषु वैंकटादिषु आशिषः"* ऐसा उल्लेख भी प्रभुचरण करते हैं. ईशावास्योपनिषद्भाष्यकर्ता तिघरा श्रीबलभद्रजी, जिनका विवाह हमारे पितामह श्रीगोकुलनाथजीकी भगिनीके साथ हुवा था, वे स्वयंके बारेमें श्रीशोभा बेटीजीके पुत्रवंशज होनेका उल्लेख उक्त भाष्यके उपसंहारमें करते हैं. अतः न तो शोभा बेटीजीके और न श्रीयमुना बेटीजीके ही वंशज श्रीलालूभट्टजी हो सकते हैं. निष्कर्षतः श्रीगोपीकान्त भट्टका विवाह या तो श्रीकमला या फिर श्रीदेवका बेटीजीके साथ हुवा होना चाहिये. इनके पुत्र श्रीमधुसूदनजी—भाणेज भट्ट—, इनके पुत्र श्रीत्रिविक्रमजी; और, इन्हीं श्रीत्रिविक्रमजीके पुत्र प्रस्तुत *प्रमेयरत्नार्णव* आदि ग्रन्थोंके कर्ता लालूभट्टोपनाम श्रीबालकृष्ण भट्ट हैं.

इनकेद्वारा रचित ग्रन्थोंके अन्तःसाक्ष्यके आधारपर यह सर्वथा प्रकट है कि ये जयपुराधीश सवाई श्रीजयसिंह द्वितीय( वि.सं.१७५६-१८०० )के तथा श्रीपुरुषोत्तमजी ( वि.सं.१७२४-१८२० )के समकालीन थे. गोदावरीतटपर अवस्थित नाशिकक्षेत्रके इस वंशके तीर्थपुरोहितके बस्ता सं.१९ के पृष्ठ १० पर उल्लेख मिलता है कि गोकुल-कोटाके श्रीलालूभट्टजी वि.सं.१७८० चैत्रशुक्ला अष्टमी भौमवारके दिन यात्रार्थ वहां पहुंचे थे. श्रीलालूभट्टजीके पुत्रका नाम 'रघुनाथजी' और इन रघुनाथजीके पुत्रका नाम 'व्रजनाथजी' दिखलाया गया है. नाशिकके तीर्थपुरोहितके यहां उल्लिखित वि.सं. १७८० में इनके कोटानिवासी होनेके उल्लेखसे तथा वि.सं.१७९० के दशकमें कोटाके राजाको निजहस्ताक्षरोंमें दी गयी *प्रमेयरत्नार्णव* आदि ग्रन्थोंकी हस्तलिखित प्रतियोंके साक्ष्यके आधारपर भी सिद्ध होता है कि इनका कोटा तथा जयपुर दोनों राज्योंके नरेशोंके साथ सम्पर्क घनिष्ठ रहा होगा. जयपुरनरेशकी प्रेरणावश लिखे गये ग्रन्थोंकी निजहस्तारालेखित प्रतियां लेखनमितीके उल्लेखरहित होनपर भी कोटानिवाससे पूर्वलिखित होनेकी गवाही देती ही हैं. सुबोधिनीदशमस्कन्धपर निजहस्ताक्षरालेखित इनकी *योजना* की एक प्रति, वि.सं.१८३५ लेखनकालके उल्लेखके साथ, जयपुरनरेशके ग्रन्थागारमें उपलब्ध होती है. विपयानुक्रमणिकाके

बाद इसी ग्रन्थमें पृष्ठ ४० पर उक्त योजनाके अन्तिम पृष्ठकी प्रतिलिपि यहां साभार प्रस्तुत की जा रही है. इससे श्रीपुरुषोत्तमजी तथा सवाई जयसिंहजी के बाद भी इनकी विद्यमानता सिद्ध होती है. अतएव इन दोनोंके कनिष्ठ समकालिक होना भी सम्भावित लगता है. इसी *प्रमेयरत्नार्णव* ग्रन्थके *पुष्टिविवेक* प्रकरणमें श्रीहरिरायजीद्वारा ( जन्म : वि.सं.१६४७) विरचित *पुष्टिमार्गलक्षणानि* ग्रन्थकी व्याख्या मिलती होनेसे इनकी पूर्वावधि तो सर्वथा सुनिर्धारित ही है.

सवाई श्रीजयसिंहजी अपने कालके एक उद्भट, अतिविलक्षण, विविधायामी व्यक्तित्वके धनी तथा सर्वधर्मानुमोदक राजा थे. उनकी विद्वत्सभामें अनेक विद्याओंके तथा वैष्णवादि सम्प्रदायोंके अनेक विद्वानोंकी गोष्ठी निरन्तर आयोजित होती रहती थी. इन गोष्ठियोंमें श्रीलालूभट्टजीका भी वाल्लभ मतके प्रतिनिधितया चर्चामें सम्मिलित होना अन्तरधार्मिक सम्प्रदायसंवादकी दृष्टिसे एक अति गौरवपूर्ण बात है, जिसकी गवाही इनकेद्वारा लिखित इसी ग्रन्थावलीमें इदम्प्रथमतया प्रकाशित होने जा रहे *प्रपञ्चविवेक-पुष्टिभक्त्यधिकारविवेक* के अन्तमें योजित पूरकांश तथा ग्रन्थावलीके परिशिष्टमें संकलित तीन लेख हैं. इनके बहुत सारे लेखनोंके मूलमें प्रेरकतत्त्व इन विद्वद्गोष्ठियोंमें हुयी चर्चा ही रही है. यह इस संस्करणमें संकलित अनेक ग्रन्थोंके अवलोकन करनेपर प्रकट होता ही है.

पुष्टिमार्गानुयायी रूपनगढ़-किशनगढ़के राजा श्रीरूपसिंहजीकी राजकुमारी चारुमतीके उदयपुरनरेश महाराणा राजसिंहके साथ विवाह हो जानेके कारण रुष्ट हो जानेवाले मोगलसम्राट ओरंगज़ेबने जब हिन्दुओंपर अत्याचारका दमनचक्र वि.सं.१७३२( द्र. : *वीरविनोद* गत महाराणा राजसिंहजीप्रकरण ) के आसपास चलाना शुरु किया, तब असुरक्षित व्रजप्रदेशसे अनेक धर्मप्राण परिवार राजस्थानके सुरक्षित कोटा उदयपुर जोधपुर जयपुर आदि राज्योंमें स्थलान्तरण कर गये. इसी कालमें इनका कुल-परिवार भी

सहज सम्भव है कि व्रजप्रदेशसे यहां आकर बस गया होगा. जयपुरमें वह स्थल कौन सा था यह तो अब पता नहीं चलता. क्योंकि इस परिवारके सदस्य सम्प्रति जहां निवास करते हैं, वह स्थान तो बादमें जयपुरनरेश सवाई श्रीमाधौसिंहजीद्वारा बनवाया गया है, ऐसा *जयपुर जो था*...के लेखक इतिहासविद् श्रीनन्दकिशोर पारीकका अभिप्राय है (द्रष्टव्य : पृ.१५१). ये सवाई माधौसिंहजी पुष्टिमार्गके तृतीयपीठाधीश गोस्वामी श्रीव्रजभूषणजीके शिष्य थे, ऐसा श्रीगोपालनारायण बहुरा अपने *लिटररी हेरिटेज ऑफ द रूलर्स ऑफ आंबेर एंड जयपुर* (पृ.४१५) में विधान करते हैं. श्रीलालूभट्टजीके सभी ग्रन्थोंमें, उनके हस्ताक्षरोंकी तरह उपलब्ध होते दो भगवत्स्वरूपों [१]श्रीगिरिधारीजी तथा [२]श्रीबालकृष्णजी केलिये वन्दनात्मक मङ्गलाचरण मिलते हैं., उनमेंसे प्रथम भगवत्स्वरूप आज भी जयपुरके राजमहलके पिछवाड़ेमें चांदीकी टकसाल विभागमें अवस्थित सवाई श्रीमाधौसिंहजीद्वारा निर्मित भवनमें ही सेवित हो रहे हैं. ये इनके कुल-परिवारके संयुक्तस्वत्ववाले भगवत्स्वरूप थे. श्रीबालकृष्णलालका स्वरूप श्रीलालूभट्टजीका वैयक्तिक सेव्यस्वरूप था, ऐसा भी इन ग्रन्थोंमें मिलते मङ्गलाचरणोंसे प्रकट होता है. यह द्वितीय स्वरूप आजकल कोटामें बिराजमान है. इस परिवारके सदस्योंमेंसे, सम्भवतः, सर्वप्रथम श्रीलालूभट्टजीका ही जयपुरराज्यमें आगमन हुवा होगा. बादमें जैसा कि श्रीनन्दकिशोर पारिक लिखते हैं "...माधोसिंहने जिन महन्तोंको भेंट किया वे उसके साथ उदयपुरसे ही यहां आये" (द्रष्टव्य : *जयपुर जो था*...पृ.१७५).

इनके औरस वंशमें, पूर्वोक्त वंशवृक्षके अनुसार, इनके पौत्र श्रीव्रजनाथजीके पुत्र श्रीबालमुकुन्दजी हुवे. यदि समाननामा अन्य कोई न हो तो इनके संग्रहकी अर्थात् मुखपृष्ठपर "बालमुकुन्दस्येदं पुस्तकं" उल्लेखवाली अनेकानेक पुष्टिमार्गीय हस्तलिखित प्रतियां आज भी अनेक संग्रहोंमें उपलब्ध होती हैं. इसी तरह इन श्रीबालमुकुन्दजीके 'श्रीरणछोड़जी' नामक पुत्रके संग्रहकी भी अनेक हस्तलिखित प्रतियां भी यत्र-तत्र

उपलब्ध होती हैं. इनके अनुज द्वितीय श्रीगोपीकान्तजीके दो पुत्र हुवे नामक्रमशः श्रीमोहनजी तथा श्रीद्वारकानाथजी. इनके साथ श्रीविश्वनाथवंशज श्रीलालूभट्टजीका औरस वंश समाप्त हुवा. सम्प्रति श्रीविश्वनाथजीके अनुज श्रीशिवनाथजीके वंशजोंके पास ही श्रीगिरिधारीजी तथा श्रीबालकृष्णजी दोनों भगवत्स्वरूप बिराज रहे हैं.

## संक्षिप्त ग्रन्थपरिचय

बहोत वर्ष पहले एस.ई.फ्रॉस्ट नामक दर्शनशास्त्रके एक विद्वान अध्यापकने *'द बेज़िक टीचिंग्स ऑफ द ग्रेट फिलॉसफर'* नामक ग्रन्थमें दर्शनशास्त्रके मौलिक सात-आठ प्रश्नोंकी उद्भावना प्रस्तुत की थी उन्हें, हमारे भारतीय दर्शनके सन्दर्भ और शव्दावली में देखना हो तो, यों देखा जा सकता है :—

१.इस ब्रह्माण्ड या जगत् का स्वरूप क्या है? अर्थात् क्या यह किसी अलौकिक शक्तिमान्की कृति है या वस्तुस्वभाववश घटित होती कोई निरन्तर परिवर्तनशील प्रक्रिया? इसमें कारणीभूत मूलतत्त्व क्या-कितने हैं? इसमें अनुभवगोचर होती परिवर्तनशीलताके हेतु-प्रयोजन क्या है?

२.इस ब्रह्माण्ड या जगत् के साथ मनुष्यका सम्बन्ध क्या है? जीवात्मा और उसके अमृतत्व का स्वरूप क्या है? मनुष्यके स्वभावमें यथायथ अनुभूत होते इच्छा प्रयत्न कृति और तत्फलाप्ति के स्वातन्त्र्य और नियति के बीच क्या किसी तरहका समन्वय है या विरोध है अथवा व्यवस्थितविकल्प? शुभ और अशुभ क्या-क्यों-कैसे होते हैं?

३.ब्रह्म परमात्मा या भगवान् का स्वरूप क्या सर्वथा लोकातीत ही होता है या लोकानुगत भी? वह क्या

मनुष्याकार, या दिव्याकार अथवा निराकार ही( / भी ) होता है? क्या वह सृष्टिसापेक्ष होता है या सृष्टिनिरपेक्ष? जो भी या जैसा भी उसका स्वरूप हो, ऐसे उसके प्रति मनुष्यके कर्तव्य ज्ञान भक्तिभावना अथवा शरणागति का अभीष्ट स्वरूप क्या है? उस तत्त्वकी अनुभूति यहां इस जगत्में सम्भव है कि नहीं?

४.चेतना और जड़विषय के बीच आपसी सम्बन्ध क्या-कैसा है? चेतनाके विभिन्न व्यापार; यथा, निद्रानुभूति जागरणानुभूति अज्ञान संशय भ्रान्ति निश्चय इच्छा तुष्टि राग द्वेष उदासीनता कैसे-क्यों प्रकट होते हैं?

प्रस्तुत ग्रन्थावलीमें योजित प्रथम ग्रन्थ *प्रमेयरत्नार्णव* इन्हीं या ऐसे प्रश्नोंका सरल सप्रमाण और सुस्पष्ट उत्तर प्रदान प्राप्त करनेको लिखा गया है. प्रथमकोटीके प्रश्नोंका उत्तर ग्रन्थकारने *प्रपञ्चविवेक* प्रकरणमें देना चाहा है. द्वितीयकोटीके प्रश्नोंका उत्तर *जीवविवेक* प्रकरणमें देना चाहा है. तृतीयकोटीके प्रश्नोंका उत्तर *मूलरूपविवेक* *पुष्टिभक्त्यधिकारविवेक* *सर्वात्मभावविवेक* तथा *पुष्टिमार्गीयफलविवेक* प्रकरणोंमें देना चाहा है. चतुर्थकोटीके प्रश्नोंका उत्तर *ख्यातिविवेक* प्रकरणमें देना चाहा है.

इस ग्रन्थावलीमें द्वितीयक्रमपर आता *निर्णयार्णव* भी आचार्यचरण एवं प्रभुचरण के तत्तद् ग्रन्थगत विभिन्न वचनोंके पांक्तालापनोपयोगी तात्पर्यनिर्धारणार्थ एक अत्युपयोगी ग्रन्थ है. तृतीय ग्रन्थ सेवाकौमुदी भी वाल्लभ सम्प्रदायानुसारिणी भगवत्सेवाका संक्षेपमें किन्तु अतिशय सुलझा हुवा निरूपण है.

चतुर्थ ग्रन्थतया *वेदान्तकौमुदी* को योजित करनेकी भी हमारी प्रबल इच्छा थी परन्तु लगता है कि ग्रन्थकारने अपने विद्यार्जनकालमें ब्रह्मसूत्रोंपर शांकर एवं वाल्लभ मतानुसारिणी वृत्तिके रूपमें इसे लिखनी चाही थी. इस सूत्रवृत्तिका उल्लेख रश्मिकारने भी किया है "प्राणादिति वृत्तौ 'मरीचिका'ख्यायां लालुभट्टकृतायां वृत्तावपि एवम्" ( ब्र.सू.भा.प्र.रश्मि.१।४-

।१,७). यह प्रति हमारे संग्रहमें उपलब्ध है उसकी 'इतिश्री'में ग्रन्थकर्ताके रूपमें यद्यपि "श्रीवल्लभदेवसमनुगृहीत" उल्लेख ही मिलता है परन्तु मंगलाचरणमें श्रीगिरिधारीजी तथा श्रीबालकृष्णजी को वन्दन करनेकी श्रीलालूभट्टजीकी शैली तथा इसकी रचना जयपुरमें हुयी है ऐसे उल्लेख के कारण भी इसे श्रीलालूभट्टजीकी कृति मानी जा सकती है. इस ग्रन्थमें न तो प्रतिज्ञात विषयका परिमार्जित निरूपण ही हो पाया है और न अपेक्षित एकरूपताका निर्वाह ही. कहीं इस ग्रन्थमें प्रतिज्ञात शांकरभाष्यानुसारिणी वृत्ति छूट गयी है तो अन्तमें वाल्लभभाष्यानुसारिणी वृत्ति भी. अतएव बहुत उपकारक न होनेसे संकलित करना अनावश्यक हो गया.

इस ग्रन्थके अन्तमें इन तीनोंमेंसे किसीके अन्तर्भूत न हो पानेवाले कुछ स्वतन्त्र लेखोंको भी परिशिष्टतया समाविष्ट किया गया है.

श्रीलालूभट्टजीद्वारा विरचित शेष व्याख्याग्रन्थोंमेंसे यथोपलब्ध निबन्धान्तर्गत शास्त्रार्थप्रकरणयोजना सुबोधिनीयोजना एवं षोडशग्रन्थान्तर्गत कतिपय गन्थोंकी व्याख्यायें तो तत्तद् ग्रन्थोंके साथ प्रकाशित हो ही गयी हैं. बहुत प्रयास करनेके बावजूद सर्वनिर्णयप्रकरणयोजना तथा दीमकखाये हुवे कुछ अवाच्य चालीस-पचास पृष्ठोंके अलावा श्रीलालूभट्टजीकी अणुभाष्यपर योजना या गूढार्थदीपिका भी मिल नहीं पायी, जिसके अप्रकाशित रह जानेका कष्ट हृदयशूल बना हुवा है. भगवदिच्छा बलीयसी!

### वाल्लभ सम्प्रदायकी वर्तमान दुरवस्था

यहां यह कहनेको बाधित होना पड़ता है कि भगवद्भक्तिके अभीष्टतम प्रकारको "*शास्त्रम् अवगत्य मनोवाग्देहैः श्रीकृष्णः सेव्यः*" उद्घोषद्वारा मुद्रांकित करनेवाले महाप्रभुके इस सम्प्रदायमें सम्प्रति स्वयं आचार्यचरणके उपदेशोंसे सर्वथा विपरीत ही दिशामें भटकनेके शोखीन वित्तैकचित्त आचार्यवंशज कथावाचक गोस्वामिमहानुभावों तथा शास्त्रियों एवं लेखकों को तो आज साम्प्रदायिक ग्रन्थोंकी विभीषिका इतनी अधिक बढ़ गयी है कि सर्वप्रथम तो सरेआम यह कहनेमें भी नहीं शरमाते कि "अपना तो मार्ग भाव-भावना, परम्परा और प्रमेयबल का ही केवल है—प्रमाणबलका नहीं! ग्रन्थ अधिक पढ़ोगे तो बहिर्मुख

हो जाओगे!!''. कभी फंस ही जानेपर आजीविकार्थ भगवत्सेवा और भगवत्कथा के आचार्यघोषित निषेधोंकी पकड़-जकड़से छटक जानेको उत्तमकोटीके अधिकारके बहाने भी बना देते हैं. यह नहीं सोचते कि ऐसी स्थितिमें वे स्वयं अपने-आपके बारेमें जघन्याधिकारी होनेकी पापस्वीकृति कर रहे हैं! अन्य कुछ महानुभाव कहते हैं कि स्वसम्प्रदायी( / विसम्प्रदायी भी ) जनताके पौरोहित्यार्थ प्रदर्शनव्यवसायात्मिका भक्ति शुद्धपुष्टितया तो हो नहीं सकती परन्तु मिश्रपुष्टिके अधिकारानुरूप तो वह की जा सकती है. इस विषयमें उल्लेखनीय हो जाता है कि यह यदि वास्तविकता हो तो अधिकांश अनुगामी वैष्णवजनताके सेव्यस्वरूप और भगवत्सेवा शुद्धिपुष्टिरूप सिद्ध होंगे और अधिकांश आचार्यवंशजोंके भगवत्स्वरूप एवं भगवत्सेवा मिश्रपुष्टिरूप सिद्ध होंगे! ऐसी स्थितिमें वैष्णवोंके सेव्यस्वरूपकी संनिधिमें वैष्णवोंद्वारा ही ब्रह्मसम्बन्धदीक्षा लेनेपर पुष्टिजीव शुद्धपुष्टिमार्गका अधिकारी बन पायेगा, आचार्यवंशजोंके पास उनके सेव्यस्वरूपोंके समक्ष ब्रह्मसम्बन्ध लेनेपर तो केवल मिश्रपुष्टिका ही अधिकार मिलता होनेसे! अन्ततः अनुगामी वैष्णवजन आचार्यवंशजोंसे इतने उच्चाधिकारी हों तो उन्हें ही निस्पृह-शान्तभावपूर्वक इस सम्प्रदायमें आचार्यपदवीपर योग्याधिकारितया मान्य क्यों नही कर लेना चाहिये? अन्य कुछ महानुभाव आज्ञा करते हैं कि भक्ति तो परम्पराके अनुसार ही करनी चाहिये ग्रन्थोंके अनुसार नहीं. वे जानते नहीं कि ऐसा विधान वे स्वयं न जाने कितनी परम्पराओंको तोड़के कर रहे हैं!. कभी देशकालकी विपरीतताके बहाने भी बनाने लगते हैं कि बात सच भी हो परन्तु देशकालकी बदली हुयी परिस्थितिपर किसका बस चल सकता है? उत्तररूपेण यह उनसे पूछना चाहिये कि देशकालकी परिस्थिति तो प्रत्येक बातमें धर्मनिरपेक्षताको बढ़ावा देनेकी प्रवर्तमान है, तो आप स्वयं धर्मनिरपेक्ष क्यों नहीं बन जाते? क्यों भक्तिके व्यवसायको बढ़ावा दे रहे हो? वैसे सम्बद्ध अंशोंको छोड़ या तोड़-मरोड़ कर '*पुष्टिस्वाध्याय*' के अन्तरराष्ट्रीय अनुवाद-प्रव(वं!)चनयोगके ईश भी वर्षाकालीन दर्दुरकी तरह हालमें मुखरित हुवे हैं.

ऐसी स्थितिमें सौ-सवासौ वर्ष पहले भारतमार्तण्ड श्रीगट्टूलालाजीके करुणक्रन्दनके अधोगीत स्वर तो आज और भी अधिक करुणाजनक लगते हैं:

विद्या वरेषु बलिना कलिना विलीना
हीनादरेषु हरिभक्तिविधौ नवीना।
प्रायेण पद्धतिरुदेति मुदेऽतिगानां
लेखास्ततो गतजनेषु वनेषु खेदाः॥
शक्त्याखिलागमगतिः खलु पण्डितः स्यात्
साभ्यासमेकमपि शास्त्रमवाप्य शास्त्री।
श्लोकार्थमात्रमतिरेव न वैदुषी स्यात्
प्रायोऽद्य नैव सुलभा किल भाति सापि॥
लब्ध्वा न शास्त्रमधियन्ति धियं विशालां
तां योजयन्ति कुपथेषु नुताः कुभक्तैः।
केचित्कथञ्चिदपि शास्त्रलवानवाप्य
स्वाचार्यवाचमतिमुच्य परं चरन्ति॥
आचार्यवाच्यपि न चेद् यतते कथा का
श्रीपुरुषोत्तममुखोक्तिसुधावधाने
भट्टस्य मे तु रणितं मशकोपमस्य
दूरं क्षिपेच्छ्रवणतो नहि वैष्णवः(वाल्लभः!) कः!॥

प्रस्तुत ग्रन्थकार बेचारे श्रीलालूभट्टजीके ग्रन्थ भी तो "भट्टस्य मे तु रणितं मशकोपमस्य" ही हैं! इनका प्रमेय भी अतएव वेद-गीता-सूत्र-भागवत और आचार्यचरण-प्रभुचरण के वचनप्रामाण्यपर अवलम्बित प्रमाणानुरोधी प्रमेय है. स्वार्थैककर्दममग्न मतिवालोंकी परम्परासे चला आ रहा, द्रव्योपार्जनार्थ आयोजित छप्पनभोग आदि मनोरथोंकी प्रदर्शन-व्यवसायात्मिका भगतिका सकलप्रमाणातीत प्रमेय नहीं!

अन्यान्य उपायोंसे अपनी आजीविका उपार्जित करनेमें सर्वथा अयोग्य तथा अक्षम, अतएव भीरु भी, ऐसे देवलकोंकी अपनी घरगृहस्थी चलानेके एक साधनके रूपमें क्या भगवत्सेवाको या भगवत्कथाको पञ्चमपुरुषार्थरूपा भक्तिके रूपमें मान्य रखा जा सकता है [ यह सवाल किसीकी निजी मान्यता विवशता या "सृष्ट्यारम्भमें निर्धारित जघन्याधिकारिता(!)" के सन्दर्भमें नहीं परन्तु महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणकी अभिमतिके सन्दर्भमें पूछा जा रहा है ] ?

बस यही एक मौलिक प्रश्न प्रत्येक पुष्टिमार्गीयको स्वयं अपने-आपसे तथा अपने सभी सहपुष्टिमार्गियोंसे भी निरन्तर पूछते रहना चाहिये. कर्मकाण्डमें पौरोहित्य शास्त्रविहित माना गया है. सेवा-कथा, परन्तु, मूलतः हृद्गत स्नेहात्मिका भक्तिका यदि एक आधिदैविक अनुभाव हो तो वह परार्थ परद्रव्यांगीकरणार्थ या परप्रतिनिधितया प्रकटनार्थ पण्यभाव कैसे हो सकता है! स्नेहानुभावको पण्य बनाना पण्यांगनाकी विवशता तो मानी जा सकती है—प्राणवल्लभकुलांगनाका धर्म तो कदापि नहीं!!

इससे प्रतीत होता है कि महाप्रभूपदिष्ट पुष्टिभक्तिके दुर्गके उत्तरोत्तर आभ्यन्तरभावापन्न परकोटे, नामशः, प्रवाहपुष्टि मर्यादापुष्टि पुष्टिपुष्टि और शुद्धपुष्टि रूपिणी प्रीति; तथा, आज वाल्लभ सम्प्रदायमें जनसम्मर्दार्थ मैदानोंमें आयोजित भगवत्सेवा या भगवत्कथा के विविध अनुष्ठानोंकी रीति के बीच भाववैपरीत्यकी भीषण खाई गहरा रही है. इसे पाटनेकी छद्मवृत्तिसे न केवल ग्रन्थोंको गौण बनाया जा रहा है, अपितु बने उतने अप्रकट ही रखनेकी एक मनोग्रन्थी सी बंध गयी है. प्रमेयबल, परम्परा या देशकालोत्था विवशता आदि सभी बहाने इसीके हास्यास्पद मुखोटोंके रूपमें प्रयोगमें लाये जा रहे हैं.

इस सन्दर्भमें भी यह खुल कर पूछ लेना प्रत्येक निष्ठाशील पुष्टिमार्गीयका परम कर्तव्य बन जाता है कि यदि कुरानसे इस्लाम धर्मको, बायबलसे ईसाईधर्मको, या धम्मपदसे बोद्धधर्मको हानि न पहोंचती हो तो महाप्रभु-प्रभुचरणोंके ग्रन्थोंके अध्ययन उपदेश स्वीकार या अनुसरण करनेपर पुष्टिसम्प्रदायको हानि कैसे पंहुच पायेगी? मतलब साफ है कि आचार्योपदेश और आचार्यनाम्ना चल पड़ी प्रणालिका के बीच परस्पर प्रचण्ड विरोधाभास भरा हुवा है! आवश्यकता इसे निरस्त करनेकी है. एतदर्थ वाल्लभ सम्प्रदायके प्रारम्भिक ग्रन्थोंके न्यूनतम अध्ययनाध्यापन और उसके द्वारा प्राप्त योग्यताके परीक्षण की व्यवस्था खड़ी करनी अतीव आवश्यक होगी ताकि जनोपदेशके प्रवाहमें जो शिरसा गोता मारनेके महत्त्वाकांक्षी लोग हैं, वे स्वयं अपनी और दूसरोंकी भी कपालक्रिया ही कहीं न करवा बैठें!

अतएव न्यूनतम योग्यतासम्पादनमें उपयोगी मानदण्डरूप इन प्रक्रियाग्रन्थोंका भी जिसने अध्ययन न किया हो ऐसोंको वाल्लभ

सम्प्रदायमें समवेतरूपेण कमसे कम उपदेशप्रदानार्थ अयोग्य निर्धारित करना चाहिये. अतएव श्रीहरिरायजीने भी तो इस विषयमें मार्गनिर्देशन इन्हीं शब्दोंमें दिया है—

*तदाश्रयो न वचनैः किन्तु तन्मार्गनिष्ठया।*
*मार्गनिष्ठा न स्वबोधैः किन्तु तादृग्गुरूदितैः ॥*
*गुरूदितानि वाक्यानि न स्वतो ह्यनुवादतः।*
*अनुवादो न स्वबुद्ध्या किन्तु मूलक्रमागतः ॥*
*अथापि तत्र चापेक्ष्यो दृढः स्वाचार्यसंश्रयः।*

एतदर्थ पुनः श्रीलालूभट्टजीके ग्रन्थोंसे बढ़ कर दूसरे कोई भी ग्रन्थ दृष्टिगोचर नहीं होते. यही कारण है कि पूर्वमें अनेक बार प्रकाशित होनेके बावजूद इन्हें पुनःपुनः प्रकाशित करते रहना आवश्यक हो जाता है.

### प्रस्तुत संस्करणके सम्पादन-संशोधनकी आधारभूतसामग्री तथा रीति

ग्रन्थावलीके प्रथम ग्रन्थ *प्रमेयरत्नार्णव* के प्रस्तुत संस्करणके पाठसंशोधनमें हमने इतनी मातृकाओंका आधार लिया है:—

१.क पाठ: यह ज़ेरोक्स प्रति हमें राजस्थान प्राच्यविद्या संशोधन शाखा( कोटा )के अधिकारियोंके उदार सहयोगवश प्राप्त हुयी. यह श्रीलालूभट्टजीके समकालीन कोटानरेश महाराव श्रीदुर्जनशालजीद्वारा, संगृहीत तथा स्वयं ग्रन्थकारके हस्ताक्षरोंमें लिखित "वि.सं.१७९५ वर्ष भाद्रपद १३ गुरुवार" लेखनमितीके उल्लेखवाली प्रति है, ऐसा प्रतिके आद्यन्त पृष्ठोंपर उल्लेख मिलता है.

२.ख पाठ: यह कलकत्तास्थित रोयल एशीयाटिक सोसायटीके संग्रहके अधिकारियोंके उदारसहयोगवश हमें प्राप्त हुयी वि.सं.१९१३में लिखी गयी प्रतिकी फोटोकॉपी है.

३.ग पाठ: यह किशनगढ़के हमारे निजी संग्रहमें विद्यमान प्रति है. लेखनमितीवाला पृष्ठ खण्डित हो गया है.

४.घ पाठ: यह मांडवीके गोस्वामी चिरञ्जीवी श्रीशरद् अनिरुद्धलालजीद्वारा पाठशोधनार्थ प्रदत्त प्राचीन पुस्तकाकार प्रति है.

५-६.ङ-च पाठ: ये मेरे सहयोगी श्रीधर्मेन्द्रकुमार झालाके उद्यम तथा मुंबई विद्यापीठ ग्रन्थागारके अधिकारी श्रीगनपुलेके उदार सहयोग वश प्राप्त हुयी ज़ेरोक्स प्रतियां हैं. ङ पर "वि.सं.१९२८ द्वितीय भाद्रपद वदि ८" लेखनमिती दी हुयी है. च वह प्रति है जिसके आधारपर प्रस्तुत ग्रन्थका आद्य संस्करण श्रीरत्नगोपाल भट्टने सम्पादित किया था. इसपर आद्य सम्पादकके हस्ताक्षरोंमें संशोधन-परिवर्तन पढ़े जा सकते हैं.

७.छ-ज :ये दोनों हस्तलिखित प्रतियां जयपुरके राजघरानेके संग्रहमें विद्यमान महाराज सवाई श्रीजयसिंहजीको स्वयं श्रीलालूभट्टजीद्वारा प्रदत्त हस्तप्रति की ज़ेरोक्स कॉपी हैं. छ स्वयं ग्रन्थकारके हस्ताक्षरोंमें लिखित लेखनकालोल्लेखरहित सर्वप्रथम प्रति है. ज द्वितीयावृत्ति है तथा इसमें ग्रन्थकारके हस्ताक्षरोंमें संशोधन-परिवर्तन कहीं-कहीं किये हुवे मिलते हैं. इन्हें वर्तमान महाराणी श्रीमती पद्मिनी देवी तथा राजकुमारी श्रीमती दियाकुमारी ने अति उदार सहयोग दे कर हमें उपलब्ध करायी हैं.

८.मु.१ पाठ: यह प्रमेयरत्नार्णव ग्रन्थके पूर्वार्धमात्रका का प्रथम संस्करण बानवे वर्षपूर्व चौखम्बा संस्कृत सीरीज़ (सन् १९०६) में ङ-चप्रतियोंके आधारपर श्रीरत्नगोपालके सम्पादकत्वमें प्रकाशित हुवा था.

९.मु.२ : यह वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालयके तत्कालीन शुद्धाद्वैतवेदान्तके प्राध्यापक श्रीसत्यनारायण मिश्र द्वारा **मु.१**के आधारपर पूर्वार्धमात्रके सम्पादित संस्करणकी सन् १९६६ में प्रकाशित प्रति है.

१०.मु.३ : यह बनारस हिन्दु विश्वविद्यालयके दर्शनविभागके प्रवक्ता श्रीकेदारनाथ मिश्रद्वारा पर्याप्त परिश्रम एवं गवेषणापूर्ण निखिल सहायक सामग्रीके संकलनके साथ **मु.१-मु.२**संस्करणोंके तथा श्रीरमानाथ शास्त्रीजीद्वारा सम्पादित सन् १९२९ में प्रकाशित वादावल्यन्तर्गत उत्तरार्धके भी आधारपर सम्पूर्ण ग्रन्थके सम्पादनपूर्वक सन् १९७१ में प्रकाशित संस्करण है.

११.मु.४ : यह उल्लिखित श्रीरमानाथ शास्त्रीद्वारा सम्पादित पुष्टिमार्गीय सिद्धान्तकार्यालय बड़ा मन्दिर (मुंबई)द्वारा सन् १९२९ में प्रकाशित संस्करण है.

इन सभी प्रतियोंमेंसे विशेषतः **क ग घ ङ छ ज** प्रतियोंपर पाठसंशोधनार्थ अवलम्बित होना हमने इसलिये उचित समझा कि **क छ** प्रतियां ग्रन्थकर्ताके स्वयंके हस्ताक्षरोंमें ही लिखी प्रतियां हैं. अवशिष्ट **ग घ ङ ज** भी उतनी ही प्राचीन हैं. इनमेंसे केवल **छ** प्रतिमें ही *प्रपञ्चविवेक* प्रकरणके अन्तिम भागमें योजित मुद्दा कि शांकर वेदान्तमें भी प्रपञ्च-संसारके भेदको मान्य रखना ही चाहिये उपलब्ध होता है. इससे अनुमान होता है कि सवाई श्रीजयसिंहजीके विद्वत्सभागार या ग्रन्थागार में प्रमेयरत्नार्णवकी छिड़ी गयी किसी चर्चामें ग्रन्थके प्रारूपदृष्ट्या अनपेक्षित होनेपर भी इसे योजित किया गया है. इन छहों प्रतियोंमें भी जहां परस्पर विसंवादी पाठ मिला वहां पंक्तिकी वाक्यरचना एवं अर्थसहजता के आधारपर पाठचयन किया गया है. क्योंकि उत्तरोत्तर की गयी अनुलिपियोंमें स्वयं ग्रन्थकार सावधानानवधानतया

थोड़ा-बहोत हेरफेर करते रहे हैं.

ग्रन्थावलीके द्वितीय ग्रन्थ *निर्णयार्णव* के प्रस्तुत संस्करणके पाठसंशोधनमें हमने इतनी मातृकाओंका आधार लिया है :—

१.**घ** पाठ : यह वही मांडवीवाली, गोस्वामी चिरञ्जीवी श्रीशरद् अनिरुद्धलालजीद्वारा पाठशोधनार्थ प्रदत्त पुस्तकाकार प्रति है.

२.**च** पाठ : यह पुनः वही मेरे सहयोगी श्रीधर्मेन्द्रकुमार झालाके उद्यम तथा मुंबई विद्यापीठ ग्रन्थागारके अधिकारी श्रीगनपुलेके उदार सहयोग वश प्राप्त हुयी ज़ेरोक्सकॉपीवाली प्रति है.

३.**मु.** : यह भट्टश्रीबलभद्र शर्माद्वारा सम्पादित श्रीनाथद्वाराके विद्याविभाग तथा पुष्टिमार्गीय शुद्दाद्वैतसिद्धान्त-कार्यालय बड़ा मन्दिर ( मुंबई )द्वारा सन् १९१७ में प्रकाशित संस्करण है.

ग्रन्थावलीके तृतीय ग्रन्थ *सेवाकौमुदी* के प्रस्तुत संस्करणके पाठसंशोधनमें हमने इतनी मातृकाओंका आधार लिया है :—

१.**क** पाठ : यह हमें राजस्थान प्राच्यविद्या संशोधन शाखा( कोटा )के अधिकारियोंके उदार सहयोगवश प्राप्त "वि.सं.१७९७ वर्षके फाल्गुनकृष्णा ११ रविवार" लेखनमितीके उल्लेखवाली पूर्वोक्त कोटानरेशको स्वयं ग्रन्थकारद्वारा उपहाररूपेण दी गयी उसी हस्तलिखित प्रतिकी ज़ेरोक्स कॉपी है.

२.ख पाठ : यह कलकत्तास्थित रोयल एशियाटिक सोसायटीके संग्रहके अधिकारियोंके उदारसहयोगवश हमें प्राप्त हुयी फोटोकॉपी है.

३.ग पाठ : यह ज़ेरोक्स प्रति हमें राजस्थान प्राच्यविद्या संशोधन शाखा( जोधपुर )के अधिकारियोंके उदार सहयोगवश प्राप्त तथा स्वयं ग्रन्थकारके हस्ताक्षरोंमें लिखित तथा श्रीपुरुषोत्तमजीसे सम्पर्कमें आनेके बाद उनकी अल्पविराम पूर्णविराम तथा अनुच्छेदविरामोंके चिह्नोंकी शैलीको उपयोगमें ला कर लिखी गयी प्रति है.

४.घ पाठ : यह पुनः वही मांडवीवाली, गोस्वामी चिरञ्जीवी श्रीशरद् अनिरुद्धलालजीद्वारा पाठशोधनार्थ प्रदत्त पुस्तकाकार प्रति है. इसीमें चतुर्थ प्रकरणका अतिरिक्त अंश हमें उपलब्ध हुवा.

५.ङ पाठ : यह जयपुर राजघरानेके संग्रहमें विद्यमान महाराज सवाई श्रीजयसिंहजीको स्वयं श्रीलालूभट्टजीद्वारा प्रदत्त हस्तप्रति की ज़ेरोक्स कॉपी है. इसीमें चतुर्थ प्रकरणका अवशिष्टांश *स्त्रीभावविचार* शीर्षकके साथ उपलब्ध होता है. यह प्रति वर्तमान महाराणी श्रीमती पद्मिनी देवीने अति उदार सहयोग दे कर हमें उपलब्ध करायी हैं.

६.च पाठ : यह मेरे सहयोगी श्रीधर्मेन्द्रकुमार झालाके उद्यम तथा मुंबई विद्यापीठ ग्रन्थागारके अधिकारी श्रीगनपुलेके उदार सहयोग वश प्राप्त हुयी ज़ेरोक्स कॉपी है.

७.छ पाठ : यह जूनागढ़के गोस्वामी श्रीकिशोरचन्द्र-

जीद्वारा उदारतापूर्वक प्रदत्त उनके संग्रहमें विद्यमान ग्रन्थकी ज़ेरोक्स कॉपी है.

८.ज : यह जयपुर राजघरानेके संग्रहमें विद्यमान महाराज सवाई श्रीजयसिंहजीको स्वयं श्रीलालूभट्टजीद्वारा प्रदत्त हस्तप्रति की ज़ेरोक्स कॉपी है. यह वही चतुर्थ प्रकरणका अवशिष्टांश *स्त्रीभावविचार* शीर्षकके साथ उपलब्ध होनेवाली दूसरी प्रति है. यह प्रति भी वर्तमान महाराणी श्रीमती पद्मिनी देवीने अति उदार सहयोग दे कर हमें उपलब्ध करायी हैं

९.मु. पाठ : यह शुद्धाद्वैतकार्यालय बड़ामन्दिर (मुंबई)द्वारा वि.सं. १९७० में केवल दो प्रकरणोंके साथ प्रकाशित भट्टश्रीबलभद्र शर्माद्वारा सम्पादित प्रति है.

ग्रन्थावलीके **परिशिष्ट**के तीनों लेखोंकी ज़ेरोक्स कॉपी उल्लिखित जयपुरराजघरानेके संग्रहसे मिली हैं.

## कृतज्ञतानुसन्धान

मेरी आयु जब १५ या १६ वर्षकी होगी तब एक दिन हमारे यहां सभाओंका आयोजन और व्यवस्था सम्हालनेवाले श्रीगिरिधरलाल ज. शाह (अब दिवंगत) को बुला कर मेरे पितृचरणने उन्हें आज्ञा प्रदान कर दी, "आगामी दिन (अब स्मरण नहीं रहा)से कुसुमप्रभासभागृहमें प्रतिदिन सायं सात बजे षोडशग्रन्थपर श्यामुबावाके प्रवचन होंगे". मेरे तो होश-हवास गायब हो गये! क्योंकि इससे पूर्व सस्वर तैत्तिरीयोपनिषद-महानारायणोपनिषद् पञ्चतन्त्र रघुवंश चन्द्रालोक और कारकप्रकरणपर्यन्त सिद्धान्तकौमुदी के अध्ययनके अलावा स्वमार्गीय ग्रन्थ तो एक भी तब पढ़ नहीं पाया था. मैने विनम्र प्रतिवाद किया कि "मैं क्या बोल पाऊंगा!" इसपर पितृचरणने आज्ञा दी कि "कलसे

प्रतिदिन मध्यान्ह ३-५ बजे तक मेरे पास बैठ कर टीकाके साथ दो-दो श्लोक षोडशग्रन्थमेंके और थोड़ा-थोड़ा प्रमेयरत्नार्णव पढ़ने आया करो और सांझको बस वही प्रवचनमें दोहरा देना. यों यह प्रक्रिया करीब साल डेढ़ साल चली. बादमें गोकुलसे आदरणीय दादाभाई (गो.श्रीरघुनाथलालजी) के सभामतीक शांकरभाष्यके अध्ययनार्थ मुंबई आनेपर प्रतिदिन सायंकालीन प्रवचनका (वस्तुतः दुर्लभवरदानोपम परन्तु तब कठोरदण्डविधान सा लगता!) वह कार्यक्रम अधबीच ही में स्थगित हो गया!

जो, किन्तु, स्थगित न हो पाया वह था प्रमेयरत्नार्णव ग्रन्थके प्रति मेरा लगाव. अब तो वह पहलेसे भी कहीं अधिक प्ररूढ़ हो गया है. अतः कृतज्ञतानुसन्धानके प्रसंगमें सबसे पहले मेरा हृदय पितृचरणकी उस सुचिन्तित विद्यारम्भकी योजनाके प्रति शब्दानिर्वचनीय कृतज्ञताके भावोंसे भर जाता है.

इसके बाद तत्तद् जिज्ञासु अध्येताओंको इस ग्रन्थके अध्यापनका सौभाग्य मुझे जिन पूर्वसम्पादक-प्रकाशक महानुभावोंके परिश्रमके कारण मिला, उन सभीके प्रति भी मैं अपनी हार्दिक कृतज्ञताके भावोंको प्रकट किये बिना रह नहीं सकता. इन मातृका प्रदान करनेवाले सभी महानुभावोंके प्रति अपने कृतज्ञता हम ज्ञापन करते हैं. सम्प्रति इन ग्रन्थोंको कम्प्युटरमें फीड करना, उनमें उद्धृत वचनोंको खोजना तथा जूनागढ़-मांडवीके संग्रहोंमेंसे हस्तलिखित प्रतियां खोज कर देनेवाले अस्मदात्मीय गोस्वामी चिरञ्जीवी श्रीशरद् अनिरुद्धलालजीके अलावा, भी यहां मुंबई विद्यापीठके ग्रन्थागारमेंसे हस्तलिखित प्रतियोंकी ज़ेरोक्स कॉपी लानेके उत्साही श्रीधर्मेन्द्रकुमार झाला, इसी तरह पाठभेदनिर्धारणकी लम्बी-लम्बी बैठकोंमें सोत्साह सम्मिलित होनेवाले अन्य भी श्रीभोगीभाई, श्रीरसिकभाई, श्रीहसमुखभाई श्रीमथुरादासभाई श्रीमहेन्द्र पालिचा श्री-श्रीमती सतीश पालिचा आदि अनेक मेरे सहयोगियोंके प्रति भी मेरा हृदय कृतज्ञताके भावोंसे भरा हुवा है. इस ग्रन्थकी मुद्रणोपयोगी सारी इतिकर्तव्यताके निर्वाहक मेरे अन्य भी प्रकाशनोंकी तरह श्रीमनीष तथा श्रीविपुल बाराईबन्धु ही हैं!

वागर्थाविव सम्पृक्तौ ग्रन्थकृष्णौ हि यन्मुखे।
वक्तारं तं विभुं वन्दे तद्वागर्थोपलब्धये! ॥
श्रीवल्लभमताभ्यासे कृपया येन दीक्षितः।
दीक्षितं तमहं नौमि श्रीतातचरणं सदा॥



संवत्सरोत्सव : वि.सं.२०५४ गोस्वामी श्याम मनोहर
(पार्ला-किशनगढ़)

# विषयानुक्रमणिका

## प्रमेयरत्नार्णवस्य पूर्वार्धे

### ❊ प्रपञ्चविवेकः ❊

## ※ जीवविवेकः ※



## ※ मूलरूपविवेकः ※

## ॐ पुष्टिविवेकः ॐ

## ❊ पुष्टिभक्त्यधिकारविवेकः ❊



## ❊ सर्वात्मभावविवेकः ❊

## ❋ पुष्टिमार्गीयफलविवेकः ❋

## प्रमेयरत्नार्णवस्योत्तरार्धे

### ※ ख्यातिविवेकः ※

## ❊ मर्यादाभक्ति-पुष्टिभक्ति-पार्थक्य-विवेकः ❊



## ❊ नामफलविवेकः ❊

## निर्णयार्णवः

### ❊ प्रथमस्तरङ्गः ❊

## ✲ द्वितीयतरङ्गः ✲

### ❋ तृतीयतरङ्गः ❋

## ✻ चतुर्थतरङ्गः ✻

## सेवाकौमुदी

### ❊ प्रथमं प्रकरणम् ❊



### ❊ द्वितीयं प्रकरणम् ❊

✽ (तृतीयं प्रकरणं न उपलभ्यते) ✽



## ✽ चतुर्थं प्रकरणम् ✽



## परिशिष्टम्

### ✽ काममार्ग-प्रेममार्ग-विवेकः ✽

❊ एकान्तिलक्षणम् ❊



❊ जीवेश्वरभेदाभेदविमर्शः ❊



❊ उद्धृतवचनानुक्रमणिका ❊



❊ उद्धृतग्रन्थसंकेततालिका ❊

*लालूभट्टोपनामश्रीबालकृष्णानां निजहस्ताक्षरेषु योजनायाः अन्तिमं पृष्ठम्*

लालूयोज॰ रूपः शंखचूड इति तात्पर्यं विशेषपराश्चेदित्यादि वेदवेदार्थरूपबलदेवश्रीकृष्णचंद्रोभयपरा
अतोदैत्येननीतागताविशेषपराः पंचाध्यायीस्थगोपिकावत्पुरुषोत्तमैकपराश्चेत्सुस्तदाना
गच्छेयुरित्यर्थः मणिग्रहणेनमणिगतादेवतेत्यादेरर्थः छिन्नपर्णांस्फुटः देवतायाअप्युपभोग
इति मणिगतदेवतायाबलदेवकर्तृकोभोगइत्यर्थः ॥ श्री ॥ इतिश्रीमद्गोवर्द्धन
धरश्रीवल्लभाचार्यवरश्रीविठ्ठलेश्वरचरणानुचरसेवकेनदीक्षितलालूभट्टेनकृतादशमस्कंध
एकत्रिंशोध्यायस्तुबोधिनीयोजनासंपूर्णा संख्या १०३५ श्रीरस्तु ॥ शुभंभवतु ॥श्री॥
संवत १८॥३५ ॥ मितीश्रावणवद ५ बृहस्पतवारकदिनसंपूर्णभई ॥ श्री ॥

संख्या १०३५

॥ श्रीगिरिधारी तनोतु मङ्गलानि ॥

# ॥ प्रमेयरत्नार्णवः ॥

## ( पूर्वार्धः )

## ❋ प्रपञ्चविवेकः ❋

[ मङ्गलाचरणम् ]

गोपी-नूतन-रूप-यौवन-महा-माधुर्य-लाभोन्मदं
वृन्दा-कानन-निर्मितोज्ज्वलमय-स्वच्छन्द-रासोत्सवम् ॥
श्रीमद्-वल्लभ-विट्ठल-प्रकटित-प्रेमाख्य-भक्तिप्रियं
वेदान्तोक्त-रसात्मकं प्रभुमहं गोवर्धनेशं भजे ॥१॥
नन्दाङ्गना-लालित-वक्त्रचन्द्रो विधीश-दुष्प्राप-पदारविन्दः ॥
विराजतां मूर्धनि भक्तिगम्यः श्रीबालकृष्णः कुलदैवतं मे ॥२॥
आनन्दमूर्तिं श्रुतिमूर्द्धसिद्धं श्रीकृष्णमप्राकृतधर्मयुक्तम् ॥
यः प्रापयद् दैवजनान् स्वपुष्ट्या श्रीवल्लभं तं प्रभुमाश्रयामि ॥३॥
वेदान्तसिद्धं पुरुषोत्तमस्य स्फुटीकृतं येन रसात्मकत्वम् ॥
गोपाङ्गना-प्रेम-निमग्न-चित्तं श्रीविट्ठलं[१] तं प्रणमामि भक्त्यै ॥४॥
[२]कर्ता गोसुरविप्रपूजनविधेः, सद्धर्मविध्वंसिनां
संहर्ता, रघुनाथसेवनरतो, भर्ता सदाचारिणाम् ॥
श्रीगोविन्दपदाब्जपूर्णकृपया, प्राप्तप्रतापोदयो,
देवश्रीजयसिंहभूपतिपतिर्धीमांश्चिरञ्जीवतु ! ॥५॥
श्रीमता राजराजेन लालूभट्टोपनामकः ॥
प्रेरितो बालकृष्णोऽहं ग्रन्थं विरचये मुदा[२] ॥६॥

[ ग्रन्थोपक्रमः ]

अथ सुबोधिनी-निबन्ध-भाष्य-विद्वन्मण्डनादिषु स्थितानि प्रमेयानि,

रत्नानीव, सञ्चिनोमि.

तत्र भगवद्भजनोपयोगितया प्रपञ्चस्वरूपज्ञानस्य निबन्धोक्तरीत्या प्रथमं तदेव विविच्यते :—

[ प्रमाणोपन्यासपुरःसरा प्रपञ्चस्वरूपनिरूपणप्रतिज्ञा ]

"स[3] आत्मानं स्वयम् अकुरुत" ( तैत्ति.उप.२।७ )
"स ह एतावान् आस" ( बृह.उप.१।४।३ )
"स वै सर्वम् इदं जगत्" ( महानारा.उप.२३।१ )
"इदं सर्वं यद् अयम् आत्मा" ( बृह.उप.४।५।७ )
"आत्मैव इदं सर्वम्" ( छान्दो.उप.७।२५।२ )
"स... सर्वं भवति" ( बृह.उप.१।४।१० )
"पुरुषएव इदं सर्वम्" ( ऋ.वे.संहि.१०।९०।२ )

इत्यादिश्रुतिभिः ब्रह्मात्मकः प्रपञ्चो भगवत्कार्यः[४] इति सिद्धान्तो, अविकृतपरिणामवाद-स्वीकारात्. तथा उपपादितं भाष्यकारैः "आत्मकृतेः परिणामाद्" ( ब्र.सू.१।४।२६ ) इत्यत्र. अतो न मायिको नवा भगवद्भिन्नः; किन्तु, सत्यत्वाद् आविर्भाव-तिरोभावशाली, न उत्पत्ति-विनाशवान्, "नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः" ( भग.गीता.२।१६ ) इति वाक्यात्.

[ प्रपञ्चस्य ब्रह्मकार्यत्वेन ब्रह्मात्मकत्वात् चतुर्विधाभावनिराकरणम् ]

एवञ्च प्रागभावाद्यभाव[५]-चतुष्टयमपि न अत्र इति ज्ञेयम्[६].

*ननु प्रपञ्चस्य ब्रह्माभिन्नत्वेऽपि प्रापञ्चिकघटपटादीनां, "घटः पटो न" इत्यादिप्रतीतिसिद्धो अन्योन्याभावो दुर्निवारो, अन्यथा घटेन आवरणरूपं पटकार्यं स्यात्!* इति चेत्, न, "बहु स्याम्" ( तैत्ति.उप.२।६ ) इतिश्रुतिसिद्धया इच्छया घटे पटत्वादीनां सर्वेषामेव तिरोभावाद्, एकस्य घटत्वस्यैव घटे आविर्भावात्, न कार्यान्तरसङ्करः. एवं सति सर्वत्र सर्वे ब्रह्मधर्माः सन्तोऽपि तत्तद्व्यक्तौ तत्तत्कार्यकर्तृत्वस्य भगवता नियमितत्वात्, न कार्यान्तरं कर्तुं

समर्थाः भवन्ति. अतः प्रमाणसिद्धाभ्याम् आविर्भाव-तिरोभावाभ्यां सर्वकार्यसिद्धौ, न अन्योन्याभावो अङ्गीकर्तव्यः, ''सर्वं सर्वमयम्'' (नृसिं.उ.ता.उप.९।४) इति तापनीयश्रुतेः. अतएव ''तद् ह एतत् पश्यन् ऋषिः वामदेवः प्रतिपेदे, अहं मनुः अभवं सूर्यः च'' (बृह.उप.१।४।१०) इत्यादौ उक्तः सर्वभावो युज्यते. एवम् अन्योन्याभावे निराकृते पदार्थमात्रस्य सर्वरूपत्वेन अत्यन्ताभावोऽपि दूरीकृतो ज्ञेयः. तथाहि ''भूतले घटो नाऽस्ति'' इत्यत्रहि घटानुपलम्भेऽपि तद्भूतले वस्त्वन्तरस्य तृणादेः आकाशस्य वा विद्यमानत्वात् तृणादिना आकाशेन वा, [७]घटस्य अभेदाद्[७], घटस्यापि सत्त्वात् न अत्यन्ताभावः.

### [शुद्धब्रह्मवादस्य निष्कृष्टं स्वरूपम्]

अतः सर्वस्य सर्वरूपत्वात्, सर्वस्य सर्वत्र विद्यमानत्वात् च, सर्वस्य ब्रह्मत्वम् इति शुद्धो ब्रह्मवादः. कारणरूपस्य ब्रह्मणः कार्यरूपेण आविर्भावात्, तत्प्रयुक्तं कार्यत्वं निखिलप्रपञ्चे, ''आत्मकृतेः परिणामात्'' (ब्र.सू.१।४।२६) ''पटवच्च'' (ब्र.सू.२।१।१९) इति सूत्राभ्याम्. एतद् उक्तं निबन्धीय-सर्वनिर्णय-प्रकरणे ''प्रपञ्चभावो भगवत्येव लीनः प्रकटीभवति इति'' (त.दी.नि.प्र.१।६८).

### [अवान्तरकार्यकारणयोः आविर्भावविषये ब्रह्मवादानुसारिणी प्रक्रिया]

अवान्तरकार्येषु घटपटादिषुतु अयं प्रकारः : भगवदिच्छया कारणरूपायां मृदि विद्यमानस्य भगवद्रूपघटस्य आविर्भावः. एवं सति ''यस्मिन् भगवद्रूपे रूपान्तरस्य आविर्भावः तत् कारणम् यथा मृद्, यस्य रूपस्य[८] प्राकट्यं तत् कार्यं यथा घटः'' इति कार्यकारणभाव[९]-व्यवस्था बोध्या. तथा उक्तं निबन्धे ''मृदादि भगवद्रूपं घटाद्याकारसंयुतम्'' (त.दी.नि.२।१४२) इति. अतः ''सर्वं खलु इदं ब्रह्म'' (छान्दो.उप.३।१४।१) इति श्रुत्युक्तं ब्रह्मात्मकत्वं निराबाधमेव, ''मनसा वचसा दृष्ट्या गृह्यतेऽन्यैरपीन्द्रियैः अहमेव न मत्तोऽन्यदिति बुद्ध्यध्वमञ्जसा'' (भाग.पुरा.११।१३।२४) इति भगवता[१०] उपबृंहणात् च.

[ विषयरूपप्रपञ्चस्य, ब्रह्मात्मकत्वेऽपि, तद्विषयतायाः मायिकत्वम् ]

परन्तु व्यामोहिका माया जीवं व्यामोहयित्वा तदीयबुद्धौ प्रापञ्चिक-सद्वस्तु-सदृशं मायिकं पदार्थम् उत्पाद्य पुरःस्थितविषये प्रक्षिपति. तदा पदार्थग्रहणे तस्यापि ग्रहणात् तद्विशिष्टज्ञानं भ्रमात्मकं भवति. तथा सति वस्तुग्रहणे[११] मायिकधर्माणामपि ग्रहणाद्, ''यदिदं मनसा वाचा चक्षुर्भ्यां श्रवणादिभिर्नश्वरं गृह्यमाणञ्च विद्धि मायामनोमयम्'' (भाग.पुरा.११।७।७), ''देहं मनोमात्रमिमं गृहीत्वा [१२]ममाहमित्यन्धधियो मनुष्याः, एषोऽहमन्योऽयमिति भ्रमेण दुरन्तपारे तमसि भ्रमन्ति''[१२] (भाग.पुरा.११।२३।५०), [१३]''त्वय्येव नित्यसुखबोधतनावनन्ते मायात उद्यदपि यत् सदिवावभाति''[१३] (भाग.प्रक्षि.१०-।१४।२२), ''त्वय्युद्भवाश्रयति यस्त्रिविधो विकारो मायान्तरापतति नाद्यपवर्गयोर्यत्'' (भाग.पुरा.११।१९।७), ''स्वप्नाभमस्तधिषणं पुरुदुःखदुःख-म्'' (भाग.प्रक्षि.१०।१४।२२) इत्यादिवाक्यानि सावकाशानि भवन्ति. इमानि तादृक्प्रतीतिमूलकानि प्रमाणानि अवलम्ब्य विवर्तादिवादानां प्रवृत्तिः. पुराणादौ तादृशवादमूलमायिकत्वोक्तिः वैराग्यार्थम् उपयुज्यते इति व्यवस्थापितं तत्त्वदीपे(द्र.:त.दी.नि.१।८२). अतः प्रतीतिरेव मुग्धानां मायिकी, न वस्तुनि कश्चिद् दोषः स्वाभाविकः. अतएव ब्रह्माणं प्रति भगवता उक्तम् ''ऋतेर्थं यत् प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि तद् विद्यादात्मनो मायां यथाभासो यथा तमः'' (भाग.पुरा.२।९।३३) इति. एतद्व्याख्याने सुबोधिन्याम् उक्तं, ''तया व्यामोहिता बुद्धिः पदार्थान् अन्यथा मन्यते नतु पदार्थाः अन्यथा भवन्ति'' (सुबो.२।९।३३) इति. अग्रेच उक्तम् ''प्रमाणभूतो वेदः 'सर्वं खलु इदं ब्रह्मै'व (छान्दो.उप.३।१४।१) इति आह. ब्रह्मविदां प्रतीतिरपि तथा. भ्रान्तप्रतीतेस्तु न अर्थनियामकत्वम्, अन्यथा [१४]भ्रमद्दृष्ट्या गृहीतं जगद् भ्रमद्रूपमेव[१४] स्यात्. अतो विषये विषयता काचित् स्वीकर्तव्या, यया दृष्टिः सविषया भवति. अन्यथा पदार्थानां स्थिरत्वाद् भ्रमद्दृष्टिः निर्विषया स्याद्'' (सुबो.२।९।३३) इति. एवम् उपपाद्य स्पष्टीकर्तुं पुनः फलितम् उक्तम् ''विषयता मायाजन्या विषयो भगवान्'' (सुबो.२।९।३३) इति.

[ विषयजनितज्ञानं प्रमा विषयताजनितज्ञानं तु भ्रमः ]

एवं सति अब्रह्मविदां विषयो[१५] विषयता च प्रतीयते इति उक्तं भवति. यथा भ्राम्यतः पुरुषस्य ''घटो भ्राम्यति'' इति प्रत्यक्षे घटगताकृत्यादिः वस्तुभूता प्रतीयते भ्रमणन्तु विषयतारूपं [१६]मायिकं भासते; तथा, घटपटादिरूपं जगत् प्रतीयते तत्तु विषयरूपं भगवदात्मकं वस्तुभूतं, यत् पुनः तत्रैव उत्पत्ति-विनाश-कुत्सितत्वान्योन्याभावादि प्रतीयते तद् विषयतारूपं भ्रमणवद्[१६] मायिकं बोध्यम्. इदमेव विविच्य सुबोधिन्याम् ''ऋतेऽर्थं यत् प्रतीयेत'' (भाग.पुरा.२।९।३३) इत्यस्यैव व्याख्याने उक्तम्—''अतो विषयताजनितं ज्ञानं भ्रान्तं विषयजनितं प्रमा इति'' (सुबो.२।९।३३) इति. विषयताच [१७]विषयासम्बद्धो विषयनिष्ठो मायिको धर्मः इति सिद्धम् एतेन[१७].

[ विषयताद्वैविध्यम् ]

सा विषयता द्विधा सुबोधिन्यां विवृता : ''साच विषयता द्विधा आच्छादिका एका, अन्यथाप्रतीतिहेतुः च अपरा'' (सुबो.२।९।३३) इत्यारभ्य ''तस्माद् दर्पणे मुखजननवत्, तेजोऽभावे अन्धकारजननवत् माया मोहितपुरुषबुद्धावपि विषयताद्वयं जनयति इति अर्थः'' (सुबो.२।९।३३) इत्यन्तेन ग्रन्थेन. विषयताद्वयं कर्मभूतं माया जनयति इति फक्किकार्थः. पुनः विषयताद्वयस्यापि स्वरूपं निगमयितुम् अग्रे भणितं : ''तत्र एका ब्रह्मरूपतां न प्रकाशयति; एकातु जगद्रूपा विषयता'' इति. इह ''ब्रह्मतारूपतां न प्रकाशयति'' इति उक्त्या, ''ऋतेऽर्थं यत् प्रतीयेत न प्रतीयेत चात्मनि'' (भाग.पुरा.२।९।२३) इत्यत्र ''अर्थो न प्रतीयते'' इति यद् उक्तं तद् उपपादितम्. ''एकातु जगद्रूपा विषयता'' इति उक्त्या ''अर्थम् ऋते यत् प्रतीयेत'' इति पूर्वं यद् उक्तं तत् समर्थितम्. '' 'जगद्रूपा विषयता' = 'जगदिव सत्यमिव रूपं यस्याः सा' जगद्रूपा'' इति समासो ज्ञेयः. एतदेव ''यथाऽऽभासो यथा तमः'' इति दृष्टान्तेन मूले विवेचितम्. नच *'जगद्रूपा विषयता' इति उक्त्या दृश्यमानस्य जगतो विषयतात्वं स्वीक्रियताम्* इति वाच्यं, ''विषयो भगवान्—विषयता मायाजन्या'' इत्यनेन विषयरूपस्य जगतो विषयतायाः पृथक्त्वस्वीकारात्. अन्यथा ब्रह्मणो विषयत्वस्य वक्तुम्

अशक्यत्वात्, जगतः च विषयतारूपत्वाङ्गीकारे[१८], "विषयो भगवान्" इति उक्तिरेव बाधिता स्यात्. अतो "जगद्रूपा विषयता" इत्यस्य अस्मदुक्तएव अर्थो ज्ञेयः. प्रापञ्चिकनीलवस्तुसदृशं विषयतारूपं नीलं तमः प्रतीयते, इयमेव जगद्रूपा विषयता.

[ द्विविधायाअपि विषयतायाः पुनः धर्मधर्मिरूपद्वैविध्यम्[+] ]

इदन्तु विशिष्य ज्ञेयं : मायाहि कुत्रचिद् विषयतारूपं धर्मं सृजति, कुत्रचिद् धर्मिणं विषयतारूपम्. भ्रमरिकादृष्ट्या गृहीते घटे भ्रमणधर्ममात्रं[१९] विषयतारूपं, तेजोऽभावेतु धर्मी विषयतारूपो अन्धकारः. एवम् उभयविधापि[२०] विषयता जगत्समानाकारा. अतएव 'जगद्रूपा' इति उच्यते. एवञ्च विषयतया पदार्थानाम् अन्यथाभानं नतु पदार्थाः अन्यथा इति निष्कर्षः.

[ एतादृशस्य प्रपञ्चस्य भाने अधिकारभेदः ]

यतो विषयताद्वयम् आच्छादिका[२१]न्यथाप्रतीतिहेतु-रूपम् ब्रह्मज्ञानेन नाश्यते, तद् उक्तं सुबोधिन्याम् अत्रैव "तदुभयव्यावृत्त्यर्थं सर्वाणि प्रमाणानि इति भावः"-इति, अयं प्रपञ्चो अधिकारिभेदेन त्रिधा भासते :—

(१)तत्र ब्रह्मभूतानां ब्रह्मात्मकएव शुद्धो भासते; यथा, यस्मिन् क्षणे [२२]यएव शुक्लः पटो हरितकाचोपनेत्रयुतदृष्टिना पुंसा तादृशवर्णयुतो गृह्यते तादृगुपनेत्रोपाधिरहितेन तस्मिन्नेव क्षणे[२२] सएव शुक्लो गृह्यते तद्वत्.

(२)शास्त्रोत्पन्नज्ञानिनान्तु ब्रह्मधर्म-मायाधर्म-युक्तः तत्तद्धर्म-सत्यत्व-मिथ्यात्व-विवेकपूर्वकं भासते; यथा, पटस्वरूपौपाधिक[२३]हरितत्वस्वरूप-ज्ञानिना[++] हरितकाचोप

---

[+]एवंहि विषयतायाः चातुर्विध्यं भवति. तथाहि : [१]धर्माच्छादिका, [२]धर्म्याच्छादिका, [३]अन्यथाधर्मप्रतीतिहेतुभूता, [४]अन्यथाधर्मिप्रतीतिहेतुभूता च इति(गो.श्या.म.).

[++]पटस्वरूपं च औपाधिकहरितत्वस्वरूपं च इति उभयं यो जानाति स उभयस्वरूपज्ञः, तादृशेन पटस्वरूपौपाधिकहरितत्वस्वरूपज्ञानिना इति अर्थो ज्ञेयः (गो.श्या.म.).

नेत्रयुतदृशा[२३] हरित्वयुक्ते पटे गृहीतेऽपि पटगताकृत्यादीनां सत्यत्वं हरितताया: मायिकत्वं (च!) बुध्यते, तद्वत्.

(३)अविवेकिनान्तु ब्रह्मधर्म-मायाधर्म-युक्त: तत्तद्धर्माणाम् एकरूपज्ञानपुर:सरं भासते; यथा, हरितकाचोपनेत्रयुतचक्षुषा बालेन गृहीत: पट: तद्गताकृत्यादे: औपाधिकहरितत्वादे: च सत्यत्वावबोधपूर्वकं भासते तथा.

एवं सति भानएव भेदो न स्वरूपे. अत: प्रपञ्चस्य ब्रह्माभिन्नत्वात् सत्यत्वम् अङ्गीकार्यं श्रुतिशरणै:.

ये पुन: उत्पत्ति-विनाश-कुत्सितत्व-भेदादयो धर्मा: प्रतीयन्ते ते मायिका: इति सुधिभि: आकलनीयम्.

[ भगवन्मूर्त्यादिप्रत्यक्षे प्रकारभेदोपपादनम् ]

भगवन्मूर्त्यादौतु भिन्न: प्रकार:. तथाहि भगवन्मूर्तिं पश्यतो भक्तिरहितस्य पुंसो[२४] बुद्धौ माया विषयतां सृजति, नतु भगवन्मूर्तौ विषयतां प्रक्षिपति, तत्र भगवद्-गुणानाम् अभिव्यक्ततया मायाया: प्रक्षेपसामर्थ्याभावात्; किन्तु, तादृग्द्रष्टु: बुद्धौ आवरणस्य विद्यमानत्वाद् भगवन्मूर्तौ अन्यथा भानम्. वस्तुतस्तु तत्र भगवत्त्वम् निर्दुष्टमेव. अतएव,

[२५]''विष्णोर(ष्णव!)र्चायां शिलाधीर्गुरुषु नरमतिर्वैष्णवे जातिबुद्धिः
विष्णोर्वा वैष्णवानां कलिमलमथने पादतीर्थेऽम्बुबुद्धिः।
श्रीविष्णोर्नाम्नि मन्त्रे पुरुकलुषहरे शब्दसामान्यबुद्धिः
विष्णौ सर्वेश्वरेशे तदितरसमधीर्यस्य वा नारकी सः॥''[२५]
( )

इत्यादिवाक्यै: अन्यथाबुद्धे: निन्दितत्वं श्रूयते. ''शिलाबुद्धिर्न कार्या च तत्र नारद! कर्हिचित्, ज्ञानानन्दात्मको विष्णु: यत्र तिष्ठत्यचिन्त्यकृद्''

( ) इत्यादिवचोभिः तत्र भगवदावेशकथनात् प्रपञ्चवैलक्षण्यम् अङ्गीकार्यं, ''मल्लिङ्गमद्भक्तजनदर्शनस्पर्शनार्चनम्'' (भाग.पुरा.११।११।३४) इति एकादशवाक्यात्, ''पूजनं प्रतिमायान्तु उत्तमं परिकीर्तितम्'' (विष्णुधर्मो.पुरा.?) इति कालनिर्णयदीपिकास्थविष्णुधर्मवाक्यात् च. निबन्धेच ''तदभावे स्वयं वापि मूर्तिं कृत्वा हरेः क्वचित् परिचर्यां सदा कुर्यात् तद्रूपं तत्र च स्थितम्'' (त.दी.नि.२।२२८) इत्यस्य व्याख्याने ''वस्तुविचारे सर्वस्यापि भगवद्रूपत्वाद् विशेषस्तु अयम्, 'एनं उद्धरिष्यामि' इति तदा मृदादेः प्रादुर्भूतः'' (त.दी.नि.प्र.२।२२८) इत्यादिना प्रपञ्चवैलक्षण्यस्य उपपादितत्वाच्च. अतएव महता प्रबन्धेन मूर्तिपूजनं श्रीमद्भागवतैकादशस्कन्धे भगवता श्रीमदुद्धवं प्रति उक्तम् इति दिक्.

[भगवन्मूर्ताविव अन्यत्रापि क्वचित्क्वचित् लौकिकविषयताबुद्धिनिषेधः]

एवमेव यमुनागङ्गादिजलेषु तुलसीगोपीचन्दनादिषु तादृशभगवद्भक्तेषु[२६] साधारणवस्तुभ्यो[२७] वैशिष्ट्यम् आप्तवाक्यबलेनैव आदरणीयम्. तत्तत्सेवकैः तत्र-तत्र उद्धृत्युपयोगिधर्माणाम् उपलभ्यमानत्वात्. अतएव भगवन्मूर्त्यादिसम्बन्धाद् बहूनां भगवत्प्राप्तिः पुराणादौ स्मर्यते. वाचनिके शास्त्रे वाचनिक्येव व्यवस्थेति न शुष्कतर्कैः भ्रमितव्यम् इति अलं लेखेन[२८].

[सर्वस्य ब्रह्मात्मकत्वे देहाद्यात्मबुद्धेः अनिन्द्यत्वशङ्कायाः समाधानम्]

*ननु सर्वस्य ब्रह्मात्मकत्वे सर्वान्तःपातिनो देहस्यापि तथात्वेन तत्र जायमानायाः आत्मबुद्धेः प्रमात्वापातः. नच इष्टापत्तिः, देहात्मबुद्धेः श्रीमद्भागवतादौ निन्दितत्वाद्* इति चेत्, सत्यम्! अजातब्रह्मज्ञानस्य देहं विकारवत्त्वेन पश्यतो मायामोहवशाद् जातायाः देहात्मबुद्धेरेव सर्वत्र शास्त्रेषु[२९] निन्दा. सर्वत्र ब्रह्मत्वेन पश्यतः स्वदेहेऽपि तथा भानाद् भवन्ती आत्मबुद्धिः प्रमारूपैव. तथा आह भगवान् भाष्यकारः ''आत्मकृतेः...'' (ब्र.सू.१।४।२६) इति सूत्रे[३०] ''देहात्मबुद्धिस्तु सत्यां विकारबुद्धौ दोषः'' (ब्र.सू.भा.१।४।२३)इति.

*ननु ''त्वय्यद्वितीये भगवन्नयं भ्रमः'' (भाग.पुरा.१०।५६।३०)

इत्यादिवाक्यानां का गतिः ?* इति चेद्, अहन्ता-ममतात्मकस्य संसारस्य मिथ्याभूतस्य एतादृशवाक्यविषयत्वम् इति बोद्धव्यम्.

तथाच प्रपञ्चो ब्रह्मात्मकः, संसारस्तु अहन्ता-ममतात्मको मिथ्याभूतएव. एतच्च सुष्ठूपपादितं निबन्धादिष्विति विशेषजिज्ञासायां ततो अवधेयम् इति दिक्.

[ प्रकरणोपसंहारतया प्रपञ्चसंसारयोः भेदः शाङ्करवेदान्तेऽपि स्वीकार्यएव इति आपादानम् ]

[३१]एवमेव पञ्चदश्यामपि भगवत्कृतप्रपञ्चस्य अबाधकत्वं साधकत्वं च उक्तम्.

तथाहि चित्रदीपे —

तुच्छानिर्वचनीया च वास्तवी चेत्यसौ त्रिधा।
ज्ञेया माया त्रिभिर् बोधैः श्रौत-यौक्तिक-लौकिकैः॥
( पञ्चद.६।१३० ) इति उक्तम्.

द्वैतविवेके(?) —

विद्यादृष्ट्या श्रुतं तुच्छं तस्य नित्यनिवृत्तितः॥
( पञ्चद.६।१२९ ) इति उक्तम्.

अनेन येषां शुद्धब्रह्मदृष्टिः तेषां ग्रन्थकृदाशयः सिद्ध्यति. तत्रैव अन्यदपि —

ननु ज्ञानानि भिद्यन्ताम् आकारस्तु न भिद्यते।
योषिद्वपुष्यतिशयो न दृष्टो जीवनिर्मितः॥

